हैं कि वह उन्हें सँभाल नहीं पाती। कोई-कोई वाक्य तो वह बहुत रुक-रुक कर कहती थी। इतने में वह बोल उठी—"मुन्ना का जब विवाह हो, तब तुम यह मेरा आधा रुपया उसको दे देना और आधा उसकी बहू को। मगर लाओ अभी मैं हस्ताक्षर कर सकती हूँ! हे प्रभू! जब मैं हस्ताक्षर करने बैठूँ, तो मेरे हाथ पर तुम अपना वही हाथ रख देना, जो सदा तुमने मेरे सिर पर रक्खा है! अरे, चेक बुक लाओ दद्दा! नहीं दीदी, वह तो तुम्हारे पास है! लाओ, जल्दी करो, जल्दी करो!"

शैल का इतना कहना था कि मुझे जान पड़ा, भइया को भी सन्देह हो गया है। उन्होंने भाभी को संकेत किया और भाभी तुरन्त चेक-बुक ले आईं।

शैल ने दो चेकों पर हम सब लोगों के देखते-देखते हस्ताक्षर कर दिए। उसका हाथ जरा भी कम्पित नहीं हुआ। और इसके बाद वह बोली—"अब तुम मुझे आशीर्वाद दो दद्दा! कुछ ऐसा, कि जिनके साथ मैंने विश्वासघात किया है, वे अब तो मेरा विश्वास कर लें! अरे··· आज मैं यह क्या देख रही हूँ?···आपकी आँखों में और आँसू? आप तो देवता हैं! ठहरिए, मैं आपके आँसू पोछ देती हूँ! मैं भगवान से प्रार्थना करूँगी कि मैं तुरन्त मुन्ना की बहन बन कर दीदी की कोख में जन्म लूँ! और देखो दद्दा, मैं तुम्हारे छोटे भइया को अब तुमको और दीदी को सौंपे जा रही हूँ! मैं अब जा रही हूँ!" और इतना कहते-कहते शैल फिर अचेत हो गई! हाँ उसकी आँखों की कोरों से आँसू ढुलक जाते थे।

इतने में डाक्टर दास आ गए। आते-आते उन्होंने कहा—"आप लोग चिन्ता न करें। अभी सब ठीक हाजायगा।" और उन्होंने तुरन्त शैल का टेम्परेचर लिया। स्टेथसकोप का भी प्रयोग किया। तुरन्त एक इन्जेक्शन दिया।

इसके बाद, क्षण भर के लिए, उसने फिर आँखें खोल दीं। कुछ ऐसी बात हुई कि उस समय मैं बिलकुल शैल के सामने पड़ गया और उसके मुँह से निकल गया—"तुम मेरी ओर क्या देखते हो? अब तुमको देने के लिए मेरे पास कुछ भी बाकी नहीं रहा! दीदी तुमको तो मालूम है? मैंने अपना कुछ भी तुमसे नहीं छिपाया है, दद्दा तुम इस बात को अधिक समझ सकोगे, कि जो कुछ मुझे देना था, वह सब भी मैं दे चुकी। अब मेरे पास कुछ भी 'देय' नहीं रह गया है। मैं ख़ाली हाथ आई थी और ख़ाली हाथ जा रही हूँ। लाओ दद्दा, अपने पैर यहाँ रख दो, मैं उनकी रज अन्तिम बार अपने मस्तक से लगा लूँ!···हाँ अब दीदी तुम भी मुझे अवसर दो, मेरे सिर पर हाथ रक्खो। एक बार और मुझे गले लगा लो!" और भाभी ने जब उसे कण्ठ से लगाया, तो वे अपने आँसू न सँभाल सकीं।

मैं देख रहा था कि मेरा सर्वस्व मेरे सामने से जा रहा है, मेरा प्राण मुझसे विलग हो रहा है। लेकिन मुझको जान कुछ ऐसा पड़ा, मानो मैं एक नाटक देख रहा हूँ, यद्यपि नाटक मेरी ही जीवन-कथा का है।

डाक्टर और वैद्यों का ताँता लगा रहा। वे आते और लम्बी साँस लेकर चले जाते। डाक्टर दास पहले लगभग एक घण्टे तक मौन रहे। जब बारह का समय हो गया, तब वे बोले—"मेरी जिन्दगी में इस टाइप का यह पहला केस है। आज तक इतना 'हाई टेम्परेचर' मैंने किसी मरीज़ में नहीं पाया। आपको मालूम नहीं, शैल का टेम्परेचर इस वक्त 'हण्ड्रेड एण्ड फ़ाइव' है। जिस वक्त मैं आया था, उस वक्त तो 'हण्ड्रेड एण्ड नाइन' था। बरफ़ का प्रयोग इसी तरह जारी रखिए।" थोड़ी देर बाद जब उन्होंने फिर टेम्परेचर लिया तो वह एक सौ दो पर उतर आया मगर शैल का बोलना तो अब सदा के लिए बन्द हो चुका था। यद्यपि कभी-कभी मेरे मन में एक आशा-दीपक अब भी

जग उठता था—'ऐसा कैसे हो सकता है कि शैल इतनी जल्दी इस जगत से विदा हो जाय ?'

रात बीतने को हुई। वह रात स्वयं भी जैसे मृत्यु की भयंकर छाया से कम्पित होकर सिसकियाँ भरती रही ! वह ऐसी भयानक रात थी कि उसका जब कभी स्मरण आता है, तो मेरे शरीर का रोम-रोम दहल उठता है और मेरा प्राण हिल जाता है। यद्यपि मैं यही सोचता रहता हूँ कि शैल का पूरा परिचय तो मुझे उसी दिन मिला था। उसका जीवन भी जो बात मुझसे नहीं कह सका था, वह मृत्यु की घड़ियों ने, निमेषमात्र में, कह डाली थी। आज भी मैं यही अनुभव करता हूँ कि शैल मरी नहीं है, इसी संसार में कहीं छिपी बैठी है। केवल मेरे पास वे आँखें नहीं हैं, जिनके द्वारा मैं उसे देख सकूँ ! आज भी रात्रिकी नीरवता में जब दूर, बहुत दूर कहीं से करुण संगीत की कोई स्वर-लहरी आकर मेरे कानों से टकराती है, तो जान पड़ता है—यह मेरी शैल का ही स्वर है !···वह मरी नहीं···किसी नीरव, निर्जन और अदृश्य प्रान्त में अब भी गा रही है···रात दिन वह गाती ही रहती है···!

उसके बाद फिर अपने आप, धीरे-धीरे, एक, दो, तीन, दस दिन बाद सब कुछ वैधानिकरूप से हुआ और होता रहा। संसार का क्रम जो ठहरा। दुख के दिन भी आदमी हँस-हँस कर काट देता है।

अन्त में तेरहवें दिन मैंने इस घटना का एक 'क्ल्यू' पा लिया। इसी कमरे में जहाँ शैल उस दिन प्रलाप कर रही थी, उसमें एक उसका एकान्त—निजी कक्ष था, जिसमें वह वस्त्र बदलती और शृंगार करती थी। उसी में मिस्टर विश्वास का एक बड़ा तैलचित्र लगा हुआ था। पहले तो उस पर झीने कागज का एक परदा पड़ा रहता था, पर आज झीना कागज नीचे फटा पड़ा था। उसके अन्दर प्रवेश करने पर पहले तो मैं उस चित्र को एक टक देखता रह गया, पर फिर मेरे मन में

आया, इसी चित्र के बहाने शैल की पवित्र अन्तरात्मा का प्राण डोल गया था। इसी के आघात को वह सहन न कर पाई थी। सच है, मनुष्य स्वयं नहीं जानता कि किस समय उसी के जीवन का छिपा हुआ कोना उसके समक्ष इतना मूर्तिमान और सप्राण हो उठेगा कि वह अपनी ही भावनाओं के दारुण आघात से मर्माहत हो, मृत्यु के गहन गह्वर में डूब जायगा, समा जायगा।

मैंने जब यह डायरी प्रारम्भ की थी, तब मेरे जीवन में एक तूफ़ान आ गया था। आज भी तूफ़ान आ गया है। दिशाएँ बवण्डर से धूमिल होकर भारी एवं बोझिल हो उठी हैं। विषाद की एक कालिमा-सी गगन के मुख पर, लिप-पुत कर, धीरे-धीरे, गहरी होती जा रही है?

---

आया, इसी चित्र के बहाने शैल की पवित्र अन्तरात्मा का प्राण डोल गया था। इसी के आघात को वह सहन न कर पाई थी। सच है, मनुष्य स्वयं नहीं जानता कि किस समय उसी के जीवन का छिपा हुआ कोना उसके समक्ष इतना मूर्तिमान और सप्राण हो उठेगा कि वह अपनी ही भावनाओं के दारुण आघात से मर्माहत हो, मृत्यु के गहन गह्वर में डूब जायगा, समा जायगा।

मैंने जब यह डायरी प्रारम्भ की थी, तब मेरे जीवन में एक तूफ़ान आ गया था। आज भी तूफ़ान आ गया है। दिशाएँ बवण्डर से धूमिल होकर भारी एवं बोझिल हो उठी हैं। विषाद की एक कालिमा-सी गगन के मुख पर, लिप-पुत कर, धीरे-धीरे, गहरी होती जा रही है?

